आर्द्रं तु गुर्वभिष्यन्दि दृष्ट्यग्नि-वृद्धिकृत् परम् ।
शुष्कं तु वातजं स्निग्धं त्रिदोषशमनं परम् ॥ १०५ ॥

कच्ची सुपारी गुरु, अभिष्यन्दि, जठराग्नि और दृष्टि को मन्द करने वाली होती है। सूखी सुपारी वातवर्धक तथा स्निग्ध कर लेने पर त्रिदोष नाशक होती है ।। १०५ ।।

स्विन्नपूगं त्रिदोषघ्नं पक्वं शुष्कं तु वातुलम् ।
पक्वार्द्रं गुर्वभिष्यन्दि बलार्द्रं कफपित्तनुत् ॥ १०६ ॥

उबाली हुई सुपारी त्रिदोष नाशक होती है। पकी और सूखी सुपारी वातवर्धक होती है। पकी हुई आर्द्र ( गीली ) सुपारी गुरु और अभिष्यन्दी होती है। बिल्कुल कच्ची सुपारी कफ और पित्तनाशक होती है ।। १०६ ।।

पूगस्य दृढमध्यं यच्छ्रेष्ठं नानाविधं हि तत् ।
पाकदेशादिभेदेन चिक्कणं सर्वदोषजित् ॥ १०७ ॥

जिस सुपारी का मध्य भाग दृढ़ हो वह सब प्रकार से श्रेष्ठ होती है। पाक और देश आदि भेद से सुपारी अनेक प्रकार की होती हैं। चिकनी सुपारी सब दोषों को दूर करती है ।। १०७ ।।

कृमिहृत् पूगपुष्पं तु कषायं मधुरं गुरु ।
पूगश्वेता परा प्रोक्ता श्यामवर्णा च चिक्कणा ॥ १०८ ॥

सुपारी कृमिनाशक, कषाय और मधुर होती है। श्याम वर्ण की चिकनी और सफेद सुपारी सब से श्रेष्ठ होती है ।। १०८ ।।

पूगं गुरु हिमं रूक्षं कषायं कफपित्तहृत् ।
मोहनं दीपनं रुच्यमास्यवैरस्यनाशनम् ॥ १०९ ॥

सुपारी गुरु, हिम, रूक्ष, कषाय तथा कफ और वात को हरने

वाली है। मोहन, जठराग्नि दीपन, रुचिकर तथा मुख के फीकेपन तथा मुख के दुर्गन्ध को नष्ट करने वाली है ॥ १०९ ॥

आर्द्रं तु गुर्वभिष्यन्दि वह्निदृष्टिहरं परम् ।
स्विन्नं दोषत्रयच्छेदि दृढमध्ये तदुत्तमम् ॥ ११० ॥

आर्द्र ( कच्ची ) सुपारी गुरु और अभिष्यन्दि ( दोष धातु मल के स्रोतों की क्लेद कफ, उत्पादक ) तथा जठराग्नि और दृष्टि को हर लेती है। उबली हुई सुपारी त्रिदोष नाशक है। मध्य भाग में दृढ़ सुपारी उत्तम होती है ॥ ११० ॥

ताम्बूलयोग्यं क्रमुकं च तज्ज्ञा
मासत्रयादूर्ध्वमुदाहरन्ति ।
मासे व्यतीते तु भवन्ति योग्या-
न्यतीवहृद्यानि मनोहराणि ॥ १११ ॥

सुपारी के जानकार लोग कहते हैं कि तीन महीने के बाद की सुपारी पान में खाने योग्य हो जाती है। तीन महीने के बाद की सुपारी हृद्य और मनोहर होती हैं ॥ १११ ॥

स्विन्नपूगं त्रिदोषघ्नमपक्वं दोषलं भवेत् ॥ ११२ ॥

उबाली हुई सुपारी त्रिदोष नाशक तथा कच्ची सुपारी दोष उत्पन्न करती है ॥ ११२ ॥

पूगदानसंख्याफलम्—

एकद्वित्रिचतुःपञ्चषड्भिः पूगीफलैः क्रमात् ।
लाभोऽलाभः सुखं दुःखमायुर्मरणमेव च ॥ ११३ ॥

ऐसा कहा गया है कि एक सुपारी दान करने से लाभ, दो से हानि, तीन से सुख, चार से दुःख, पांच से आयु और छः सुपारी दान करने से मरण होता है ॥ ११३ ॥

सुपारी का गुण वर्णन समाप्त।

अथचूर्णजातिनामगुणदोषानाह—

सुधा १ चूर्णम् २ मौक्तिकसारः ३ शैलोदरग्रावा ४
चूर्णं स्यादश्मसम्भवमित्यमरमालायाम्

चूर्णं चार्जुनवृक्षजं कफहरं गुल्मघ्नमर्काह्वजं
शोषघ्नं कुटजं करञ्जजनितं वातापहं रुच्यदम्।
पित्तघ्नं जलजं बलाग्निरुचिदं शैलाह्वजं पित्तदं
स्फाटिक्यं दृढदन्तपङ्क्तिजननं शुक्त्यादिजं रूक्षदम् ॥११४॥

अब चूना की जाति, नाम और गुण दोष को कहते हैं।

चूना चार जाति का होता है। सुधा, चूर्ण, मौक्तिकसार और शैलोदरग्रावा (पहाड़ के अन्दर के पत्थर का चूना)। इसीलिए अमरमाला में चूर्ण (चूना) को अश्मसम्भव अर्थात् पत्थर से उत्पन्न कहा गया है। अर्जुन के वृक्ष से उत्पन्न चूना कफ को दूर करता है। गुल्म (प्लीहा या टच्यूमर) को नष्ट करता है। तालीश पत्र या अर्क वृक्ष से उत्पन्न चूना शोष को नष्ट करता है। कुटज (काही वृक्ष) और करौंदा से उत्पन्न चूना वातनाशक और रुचिकर होता है। जल से उत्पन्न चूना पित्त नाशक, बल, अग्नि और रुचि देने वाला होता है। पत्थर से उत्पन्न चूना पित्तवर्द्धक होता है।स्फटिक से उत्पन्न चूना दाँतों की पङ्क्ति को मजबूत करता है। शुक्ति आदि से उत्पन्न चूना रुक्षता पैदा करता है॥ ११४॥

अन्य:—

शुक्तिजं वातपित्तघ्नं शम्बूकं श्लेष्मरोगजित्।
राजयोग्यं तु सर्वत्र मुक्ताचूर्णं तु वातजित् ॥ ११५॥

शुक्ति से उत्पन्न चूना वात पित्त को नष्ट करता है। घोंघे से उत्पन्न चूना कफनाशक होता है। मोती का बना चूना वात को जीतता है। यह सर्वत्र राजाओं के योग्य मान्य है॥ ११५॥

रत्नमाला मञ्जरी--

शैलोदरग्रावविशेषचूर्णं श्रीवासतोयं घनसारपूर्णम्।
ताम्बूलरागोदयजागरूकं निरन्तरं पाचनजागरूकम् ॥११६॥

चन्दन के जल और कपूर से युक्त पहाड़ के भीतर के पत्थर का चूना पान में लगा कर खाने से वह पान की ललाई को चटक कर देता है। वह चूना भोजन के पचाने में भी सक्षम होता है॥ ११६॥

तमाखुगुणाः --

तमालपत्रं बहुतीक्ष्णेकेन
विरेचनं वातकफं सुहृद्यम्।
आनाहगुल्मक्षयपाण्डुरोगं
सहस्ररोगेषु निवारणं स्यात्॥ ११७॥

द्रव्यगुणनिघण्टु में तमाखू का गुण--

तमालपत्र बहुत तीक्ष्ण और रेचक होता है। वात, कफ, हृद्रोग, पेट बढ़ना या फूलना, गुल्म (प्लीहा या टयूमर), क्षय, पाण्डु रोग आदि हजारों रोगों का निवारण करता है॥ ११७॥

अथ खदिरवटीकरणम्--

लवङ्गजातीमृगजाशशीनां
भागद्वयं जातिफलत्रयं च।
वल्लद्वयं त्वक् च तमालपत्रं
कङ्कोलवल्ला इह तुर्यवल्लाः॥ ११८॥

खैरस्य सारस्य तथाष्टभागा

भागद्वयं साधु सुचन्दनस्य ।

कृष्णागुरोश्चारुतरैकभाग

एला च वल्लद्वयमुक्तचूर्णम् ॥ ११९ ॥

षड्भागिकं केसरकुङ्कुमाना-

मालोडयेत् पुष्परसेन युक्तम् ।

मासप्रयोगेण च शुष्कक्वासं

वटीं च बद्ध्वा चणकप्रमाणम् ॥ १२० ॥

खदिर वटी बनाना—

लौंग, जाती और कस्तूरी के दो भाग, और जायफर तीन, दो घुमची के बराबर तज, तमाल पत्र, शीतल चीनी बारह घुमची बराबर, खदिर सार ( कत्था ) आठ भाग, उत्तम चन्दन दो भाग, काला अगरु का एक भाग, इलायची के चूर्ण छः घुमची बराबर, केसर कुङ्कुम छः भाग ये सब मधु में डाल कर मथना चाहिये। महीने भर में सूख जाने पर चने के बराबर वटो बना लेना चाहिये ॥ ११८–१२० ॥

एषास्यवैरस्यहरातिपथ्या

भुक्तान्नजारा जठरेषु जातम् ।

वातामयं हन्ति सदा नृपाणाम्

ताम्बूलरागं कुरुतेऽतिरम्यम् ॥ १२१ ॥

यह वटी मुख का फीकापन हरने वाली अतिपथ्य होती है। पेट में पहुँचने पर खाये हुये अन्न को भस्म कर देती है। राजाओं के वात रोगों को सदा हर लेती है। यह पान की ललाई को अति रमणीय बनाती है ॥ १२१ ॥

कर्पूरक्षारमलयद्रुकुरङ्गनाभि-
सम्मर्दितं खदिरभूरुहसारचूर्णम् ।
यत्नेनकेसरतरुप्रसवावृतं तत्
ताम्बूलरोचककरं धरणीपतीनाम् ॥१२२॥

केसरतरुः केतकपत्रम् ।

कपूर, मलयगिरि चन्दन और कस्तूरी को कत्था के चूर्ण के साथ मिला कर केसर को यत्नपूर्वक मिलावे। यह राजाओं के पान को बहुत रोचक बनाता है ॥ १२२ ॥

खदिरः शीतलोदन्त्यः कण्डूकासारुचिप्रणुत् ।
तिक्तः कषायो मेदघ्नः कृमिमेहज्वरव्रणान् ।
श्वित्रशोथामपित्तास्रपाण्डुकुष्ठकफान् हरेत् ॥ १२३ ॥

इति संक्षेपेण खादिरसारगुणाः ।

कत्था शीतल, दाँतों के लिए हितकर, खुजली, खाँसी, और अरुचि को दूर करता है। यह तिक्त, कषाय, मेद नाशक, कृमि, मेह, ज्वर और व्रण ( घाव ) में लाभकारी होता है। श्वेतकुष्ठ, शोथ, आमपित्त, रक्त, पाण्डु, कुष्ठ और कफ को नष्ट करता है ॥ १२३ ॥

विट्खदिरः कटुरुष्णस्तिक्तो रक्तव्रणोत्थदोषहरः ।
कण्डूतिविषविसर्पज्वरकुष्ठोन्मादभूतहरः ॥१२४॥

विट्खदिर ( अरिमेद नामक कत्था ) कटु, उष्ण, तिक्त होता है। यह रक्त व्रण से उत्पन्न दोष को दूर करता है। यह खुजली, विष, विसर्प ज्वर, ( एक विशेष बुखार ) कुष्ठ, उन्माद, और भूत को दूर करता है ॥ १२४ ॥

कत्था के गुण का संक्षेप में वर्णन समाप्त हुआ ।

अथ कस्तूरी ।

कस्तूरी कटुका तिक्ता क्षारोष्णा शुक्रला गुरुः ।
कफवातविषच्छर्दिशीतदौर्गन्ध्यशोषहा ॥ १२५ ॥

अथ कस्तूरी—

कस्तूरी कटु, तिक्त, क्षार, उष्ण, क्षुक्रवर्धक और गुरु होती है। यह कफ, वात, विष, वमन, शीत, दुर्गन्ध और शोष को दूर करती है ॥ १२५ ॥

कस्तूरिका वेधमुख्या, सुगन्धा मदनी मदः ।
मार्गो दर्पो मृगमदो मृगनाभिर्मृगाण्डजः ॥ १२६ ॥

कस्तूरकिा, वेधमुख्या, सुगन्धा, मदनी, मद, मार्ग, दर्प, मृगमद, मृमनाभि, मृगाण्डज ये कस्तूरी के पर्याय हैं ॥ १२६ ॥

कस्तूरी मृगनाभिस्तु मदनी गन्धकेलिका ।
वेधमुख्या च मार्जारी सुभगा बहुगन्धदा ॥ १२७ ॥

सहस्रवेधी श्यामा स्यात् कामानन्दा मृगाण्डजा ।
कुरङ्गनाभी ललिता मदो मृगमदस्तथा ॥ १२८ ॥
श्यामला मोदिनी चैव विज्ञेयाष्टादशाह्वया ।

कस्तूरी, मृगनाभि, मदनी, गन्धकेलिका, वेधमुख्या, मार्जारी, सुभगा, बहुगन्धदा, सहस्त्रवेधी, श्यामा, कामानन्दा, मृगाण्डजा, कुरङ्गनाभि, ललिता, मद, मृगमद, श्यामला, मोदिनी ये अठारह नाम कस्तूरी के जानने योग्य हैं ॥ १२७–१२८ ॥

गुणाः—

कस्तूरी सुरभिस्तिक्ता चक्षुष्या मुखरोगजित् ।
किलासमुखदौर्गन्ध्यवातालक्ष्मी मलापहा ॥ १२९ ॥

कस्तूरी सुगन्धित, तिक्त, नेत्र के लिए गुणकारी और मुखरोगों

को जीतने वाली है। सफेद दाग, मुख की दुर्गन्ध, वात, दरिद्रता और मल को दूर करनें वाली है ॥ १२६ ॥

भेदाः—

कपिला पिङ्गला कृष्णा कस्तूरी त्रिविधा क्रमात् ।

कस्तूरी क्रमशः कपिला, पिङ्गला और कृष्णा ये तीन प्रकार की होती है।

उत्पत्तिः—

नेपालेऽपि च काश्मीरे कामरूपे च जायते ॥ १३० ॥

कस्तूरी काश्मीर, कामरूप और नेपाल में पाई जाती है।

साप्येका खरिका ततश्च तिलका ज्ञेया कुलत्था परा
पिण्डान्यापि च नायिकेति च परा या पञ्चभेदाभिधा ।
सा शुद्धा मृगनाभितः क्रयवशादेषा क्षितीशोचिता
पक्षत्यादिदिनत्रयेषु जनिता कस्तूरिका स्तूयते ॥ १३१ ॥

वह कस्तूरी भी खरिका, तिलका, कुलत्था, पिण्डा और नायिका ये पाँच प्रकार की होती है। यह मृगनाभि से उत्पन्न होती है और क्रमशः ऊपर नाम क्रम से शुद्ध होती है अर्थात् खरिका से तिलका, तिलका से कुलत्था, कुलत्था से पिण्डा और पिण्डा से नायिका कस्तूरी शुद्ध मानी जाती है। यह राजाओं के उपयोग के लिए उचित है। यह प्रतिपदा आदि तीन दिनों में उत्पन्न होने वाली कस्तूरी सर्वोत्तम और प्रशंसा योग्य होती है ॥ १३१ ॥

चूर्णाकृतिस्तु खरिका तिलका तिलाभा
कौलत्थबीजसदृशी कुलत्थिका या ।
स्थूला ततः कियदियं किल सिद्धिकाख्या
तस्याश्च किञ्चिदधिका यदि नायिका स्यात् ॥१३२॥

खरिका कस्तूरी चूर्णरूप में होती है। तिलका कस्तूरी की आभा तिल के समान होती है। कुलत्था कस्तूरी कुलथी के बीज के समान होती है। उस से कुछ स्थूल पिण्डा या सिद्धिका होती है। उससे भी कुछ अधिक हो तो वह नायिका कस्तूरी होती है ॥१३२॥

परीक्षा--

या सा तिक्ता पिञ्जरा केतकीनां
गन्धं धत्ते लाघवं तोलने च।
याऽप्सु न्यस्ता नैव वैवर्ण्यमीयात्
कस्तूरी सा राजभोग्याप्रशस्ता ॥ १३३ ॥

जो कस्तूरी तिक्त और पिङ्गल वर्ण की हो, केतकी के समान गंध हो और तोलने में हल्की हो अर्थात् तराजू पर मात्रा में अधिक चढ़े। जो पानी में डालने पर बदरंग न हो जाय। वही कस्तूरी राजाओं के उपयोग के लिए उत्तम मानी जाती है ॥ १३३ ॥

अपि च--

या गन्धं केतकीनां वहति भृशतरं वर्णतः कुञ्जराभा
स्वादे तिक्ता कटुर्वा लघु परितुलिता मर्दिता चिक्कणा स्यात्।
दग्धा नो याति भूतिं चिमिचिमि कुरुते चर्मगन्धाहुताशे
सा शुद्धा शोभनी या मृगवरतनुजा राजयोग्या प्रदिष्टा ॥१३४॥

जो अधिकतर केतकी के गन्ध के समान गन्ध को धारण करती है। रंग में हाथी की आभा के समान भूरी पिंगल वर्ण होती है। स्वाद में कटु या तिक्त, तौलने में हल्की, मलने पर चिकनी होती है। आग में डालने पर नहीं जलती, चिमचिम करती है और चमड़े के गन्ध के समान गन्ध आती है। श्रेष्ठमृग के शरीर से उत्पन्न वह कस्तूरी शुद्ध और उत्तम होती है। वही कस्तूरी राजाओं के योग्य होती है ॥१३४॥

पाठान्तरम्—

या गन्धं केतकीनामपहरति मदं सिन्धुराणां च वर्णं
स्वादे तिक्ता कटुर्वा लघुरथ तुलिता मर्दिता चिक्कणा स्यात् ।
दाहं या नैति वह्नौ शिमशिमिति चिरं चर्मगन्धा हुताशे
सा कस्तूरी प्रशस्ता वरमृगतनुजा राजते राजभोग्या ॥१३५॥

जो केतकी के गन्ध को भी हर लेती है अर्थात् उससे भी अधिक सुगन्धित होती है । हाथी के समान वर्ण होता है । स्वाद में कटु या तिक्त हो, तौलने में हल्की हो, मलने पर चिकनी हो जाय । अग्नि में डालने पर न जले । देर तक शिमशिम करे । आग में डालने पर चमड़े के समान गन्ध करे । श्रेष्ठ मृग के शरीर से उत्पन्न ऐसी कस्तूरी उत्तम होती है और राजाओं के भोग के योग्य मानी जाती है ॥ १३५ ॥

कस्तूरी सौरभाढ्या कटुकरसगुरुक्षारतिक्तोष्णयुक्ता
शीता दोषापहन्त्री कफपवनहरा पित्तकृच्छुक्रला च ।
सन्तप्तोल्लासहेतुर्वमथुविषहरा गात्रदौर्गन्ध्यहन्त्री
तृष्णां पित्तप्रकोपं प्रशमयति भृशं हन्ति शोषं विषं च ॥१३६॥

कस्तूरी सुगन्ध से भरपूर, कटु रस, गुरु, क्षार, तिक्त, और उष्ण गुण युक्त, शीत, दोष दूर करने वाली, कफ और वायु नाशक, पित्त कारक, शुक्रवर्द्धिनी, दुःखार्त्त व्यक्ति को प्रसन्नता देने वाली, उल्टी और विष को हरनें वाली, शरीर को दुर्गन्ध को नष्ट करने वाली, प्यास और पित्त के प्रकोप को शान्त करने वाली, शोष ( सूखा ) और विष को दूर करने वाली है ॥ १३६ ॥

बाले जरति च हरिणेक्षीणे रोगिणि च मन्दगन्धयुता ।
कामातुरे च तरुणे कस्तूरी बहुपरिमला भवति ॥१३७॥

बाल, बूढ़े, दुबले और रोगी मृग से प्राप्त कस्तूरी हल्की गंध से युक्त होती है। कामातुर तथा जवान मृग से प्राप्त कस्तूरी अधिक सुगन्ध युक्त होती है ॥ १३७ ॥

कृतका––

करतलजलमध्ये स्थापनीया महद्भिः
पुनरपि तदवश्यं चिन्तनीयामुहूर्त्तम् ।
यदि भवति च रक्तं तज्जलं पीतवर्णं
न भवति मृगनाभिः कृत्रिमोऽयं विकारः ॥१३८॥

हथेली में जल लेकर कस्तूरी को उसमें डाल दे और एक मुहूर्त्त ( दो घड़ी ) उसकी प्रतीक्षा करे। यदि वह जल लाल या पीले रंग का हो जाय तो वह कस्तूरी असली नहीं है। वह नकली है ॥१३८॥

अपि च––

या स्निग्धा धूमगन्धा वहति विनिहिता पीततां पाथसोऽन्त-
र्निःशेषं या निविष्टा भवति हुतवहे भस्मसादेव सद्यः ।
या च न्यस्ता तुलायां कलयति गुरुतां मर्दिता रूक्षितां च
ज्ञेया कस्तूरिकेयं खलु कृतमतिभिः कृत्रिमा चैव सद्यः ॥१३९॥

जो स्निग्ध हो, जिसकी गन्ध धुयें के समान हो, पानी डालने से पीला रंग हो जाय। अग्नि में डाल देने से जो तुरन्त भस्म हो जाय कुछ न बचे। जो तराजू पर तौलते समय भारी हो अर्थात् तौल में अधिक चढ़ें और मलने और मीजने पर रूखी हो जाय। बुद्धिमानों को ऐसी कस्तूरी नकली जानना चाहिये ॥ १३९ ॥

प्रशंसा––

शुद्धो वा मलिनोऽस्तु वा मृगमदः किं जातमेतावता
कोप्यस्यानवधिश्चमत्कृतिनिधिः सौरभ्यमेकोगुणः ।

येनासौस्मरमण्डननैकवसतिर्भाले कपोले गले
दोर्मूले कुचमण्डले च कुरुते सङ्गं कुरङ्गीदृशाम् ॥ १४० ॥

कस्तूरी शुद्ध हो या मलिन हो इससे क्या ? सुगन्ध ही एक ऐसा स्थायी गुण है जो चमत्कार का आगार है। वह गुण उसकी सुगंधि है जिससे यह कस्तूरी कामोत्तेजनता का आधार है और हरिण के समान नेत्र वाली रमणियों के भाल, कपोल, कंठ, भुजामूल और कुच मण्डल पर यह सादर स्थान पाती है ॥ १४० ॥

मुस्ता चरन्ति काश्मीरा नेपाला मांसभक्षिणः ।
ग्रन्थिपर्णकृताहाराः कामरूपोद्भवाः स्मृताः ॥ १४१ ॥

काश्मीर के मृग मोथा नामक घास चरते हैं। नेपाल के मृग मांस खाते हैं। कामरूप के मृग ग्रन्थि के पत्तों को खाते हैं ॥ १४१ ॥

काश्मीरे पिच्छलच्छाया नेपाले चैव लोहिता ।
कामरूपोद्भवा कृष्णा कस्तूरी त्रिविधा मता ॥ १४२ ॥

काश्मीर की कस्तूरी का रंग पिच्छल छाया सा होता है। नेपाली कस्तूरी लोहित वर्ण की होती है। कामरूप की कस्तूरी कृष्णवर्णा होती है। इस प्रकार कस्तूरी तीन रंग की होती है॥१४२॥

अथ लताकस्तूरी—

लताकस्तूरिका ज्ञेया कटुदक्षिणदेशजा ।
लता कस्तूरिका तिक्ता स्वाद्वी वृष्या हिमा लघुः ।
चक्षुष्या छेदिनी श्लेष्मतृष्णाबस्त्यार्तिरोगजित् ॥ १४३ ॥

लताकस्तूरी—

दक्षिण देश में उत्पन्न होने वाली एक लताकस्तूरी होती है। यह कटु, तिक्त, मधुर, सुस्वादु, बाजीकरण, शीत और लघु होती

है। यह नेत्रों के लिए हितकारिणी, कफनिःसारक, कफ, प्यास और वस्ति रोगों को दूर करती है ॥ १४३ ॥ इति ।

सुवर्णदलगुणाः—

शुद्धं स्वर्णदलं समस्तविषहृच्छूलाम्लपित्तापहं
हृद्यं पुष्टिकरं क्षयव्रणहरं कायाग्निमान्द्यं जयेत् ।
हिध्मानाहनिरन्तरं कफमरुन्नृणां हितं सर्वदा
तत्तद्दोषहरानुपानसहितं सर्वामयध्वंसनम् ॥ १४४ ॥

इति योगरत्नात् ।

सुवर्ण दल या सोने का वर्क पान में धनी लोग खाते हैं। उसका गुण निम्नलिखित है :—

शुद्ध सुवर्णदल सम्पूर्ण विष को दूर करने वाला, शूल, अम्ल और पित्त को दूर करने वाला, हृद्रोग में हितकर, पुष्टि कारक, क्षय रोग और व्रण को हरने वाला तथा जठराग्नि को मन्दता को दूर करने वाला है। हिध्मा ( हिचकी ) आनाह ( उदर स्फीति ) और कफ तथा वायु दोषों को निरन्तर दूर करता है। अलग अलग अनुपान के साथ सेवन करने से सब रोगों को नाश करता है। ऐसा योगरत्न में कहा गया है ॥ १४४ ॥

वैद्यामृते—

नवनीतसितामधुप्रयुक्तो वर्खो हेमभवः क्षयं क्षिणोति ।
वितथः प्रभवेदयं प्रयोगो यदि तन्मे शपथः सदाशिवस्य ॥१४५॥

सोने का वर्क मक्खन, चीनी और मधु के साथ प्रयोग में लाने पर क्षय रोग को नष्ट करता है। भगवान शंकर की शपथ है यदि यह प्रयोग झूठा सिद्ध हो ॥ १४५ ॥

रौप्यदलगुणः--

गुरु स्निग्धं मृदु श्वेतं दाहे छेदे च यत्क्षमम् ।
वर्ण्याग्र्यं चन्द्रवत्स्वच्छं तारपत्रगुणा नव ॥ १४६ ॥

चाँदी के वर्क के गुण--

गुरु, स्निग्ध, मृदु, स्वेत, दाह और छेद करने में समर्थ और चन्द्रमा के समान श्वेत ये रजतदल के गुण होते हैं ॥ १४६ ॥

योगरत्ने--

कृत्रिमं कठिनं रूक्षं रक्तं पीतदलं लघु ।
दाहे छेदे च यन्नष्टं रूप्ये दोषा दश स्मृताः ॥ १४७ ॥

योगरत्न में--

चाँदी का नकली वर्क कठिन, रूक्ष, रक्त, पीतदल, लघु, दाह करने में और छेद करने पर नष्ट हो जाता है। रजत या रौप्य दल में ये दस दोष होते है ॥ १४७ ॥

इति कृत्रिमवर्कपरीक्षागुणाः ।

वदामनामगुणाः ।

ईषद्दीर्घं च वातामं मधुरं स्निग्धमञ्जकम् ।

मिश्रः--

वातादो वातवैरी स्यात् नेत्रोपमफलस्तथा ।
वाताद उष्णः सुस्निग्धो वातघ्नः शुक्रकृद् गुरुः ॥ १४८ ॥

बादाम के गुण--

थोड़ा बड़ा बादाम मुलायम मज्जावाला होता है।

मिश्रः--

बादाम वात रोग का शत्रु तथा आँख के समान फल वाला

होता है। यह उष्ण, स्निग्ध, वातनाशक, शुक्रवर्धक और गुरु होता है ॥ १४८ ॥

वातादमज्जा मधुरो वृष्यः पित्तमलापहः ।
स्निग्धोष्णः कफकृच्छ्रेष्ठो रक्तपित्तविकारिणाम् ॥१४९॥

वादाम की गिरी मधुर, पुष्टिकारक, तथा पित्त और मल को दूर करती है। यह स्निग्ध, उष्ण और कफकारक है तथा रक्त पित्त के रोगियों के लिये हितकारी होती है ॥ १४९ ॥

कङ्कोलम्—

कङ्कोलकं कृतफलं कोलकं कटुकं फलम् ।
द्रोष्यं स्थूलमरीचं तु कङ्कोलं माधवोषितम् ॥
कोलं च कटुफलं प्रोक्तं मरिचं रुद्रसम्मितम् ॥ १५० ॥

कङ्कोल या शीतल चीनी—

कंकोल, कृतफल, द्रोष्य, कोलक, कटुक, स्थूलमरीच, माधवोषित, कोल, कटुफल, मरिच और रुद्रसम्मित ये कंकोल के पर्याय है ॥ १५० ॥

कङ्कोलं कटु तिक्तोष्णं वक्त्रजाड्यहरं परम् ।
दीपनं पाचनं रुच्यं कफवातार्ति कृन्तनम् ॥ १५१ ॥
कङ्कोलं लघु तिक्तोष्णं तीक्ष्णं हृद्यं रुचिप्रदम् ।
कफानिलास्यदौर्गन्ध्यहृद्रोगकृमिमान्द्यजित् ॥ १५२ ॥

यह लघु, तिक्त, उष्ण वीर्य, तीक्षण, हृद्य, रुचिकारक, तथा कफ वात, मुख दुर्गन्ध, हृद्रोग, कृमि और अग्निमान्द्य को दूर करता है ॥ १५१–१५२ ॥

तृणकेसरम्—

तृणकुङ्कुमं तृणास्तृस्रं गन्धितृणं शोणितं च तृणपुष्पम् ।
गन्धाधिकं तृणोत्थं तृणगौरं लोहितं च नवसंज्ञम् ॥ १५३ ॥

तृणकेसर, तृणास्तृस्रं, गन्धितृण, शोणित, तृणपुष्प, गन्धाधिक, तृणोत्थ, तृणगौर, और लोहित ये तृणकेसर के नौ पर्याय हैं ॥१५३॥

तृणकुङ्कुमं कटूष्णं कफमारुतशोफनुत् ।
कण्डूतिपामाकुष्ठामदोषघ्नं भास्करं परम् ॥ १५४ ॥

तृणकुङ्कुम कटु और उष्ण होता है । यह कफ, वायु और सूजन को दूर करने वाला है । यह सूखी खुजली, गीली खुजली, कुष्ठ, और आंव का नाशक तथा बहुत चमकदार होता है ॥ १५४ ॥

तृणकुङ्कुमं काश्मीरे प्रसिद्धम् । कुङ्कमं केसरम् ।

ज्ञेयं कुङ्कममग्निशेखरमसृक् काश्मीरजं पीतकं
काश्मीरं रुधिरं वरं च पिशुनं रक्तं शठं शोणितम् ।
बाह्लीकं घुसृणं वरेण्यमरुणं कालेयकं जागुडं
कान्ति वह्निशिखं च केसरवरं गौरं कराक्षीरितम् ॥१५५॥

कुङ्कुम अग्निशिखा के समान लाल होता है । काश्मीर का केशर पीला और लाल दोनों रंग का होता है किन्तु लाल रंग वाला केशर अपेक्षा कृत अच्छा होता है । पिशुन रक्त, शुद्ध और शोणित पर्याय भेद से भी कुंकुम होते हैं । बाह्लीक देश का लाल कुंकुम सब से अच्छा होता है । जागुड़ देश का कुंकुम कालेयक पीत रंग का और सुगंधित होता है । कराक्षौ नें कहा है कि अग्निशिखा के समान लाल रंग वाला कुंकुम सब से अच्छा और कान्तिदायक होता है ॥ १५५ ॥

कुङ्कुमं कटुकं तिक्तं वर्ण्यं व्रणविशोधनं ।
हन्ति दोषत्रयं हिक्माशिरोरोगव्रसिकमीन् ॥ १५६ ॥

कुंकुम कटु, तिक्त शरीर के रंग को निखारने वाला और घाव को शोधने वाला है। यह हिध्मा ( हिचकी ) शिरोरोग, वमन और कृमि को मारता है। यह त्रिदोष नाशक है ॥ १५६ ॥

कौङ्कुमं पुष्पमारक्तं गन्धवत् सूक्ष्मकेसरं।
काश्मीरेषु च सञ्जातं पद्मगन्धि तदुत्तमम् ॥ १५७ ॥

काश्मीर देश में जो केसर का फूल होता है वह सुगन्धित, सूक्ष्म केसरों से युक्त, लालिमा लिये हुये तथा कमल के समान गन्धयुक्त होता है ॥ १५७ ॥

अतिस्थूललतारूपं मध्यमं कथयन्ति हि।
आपाण्डुरं खरं चैव स्थूलकेसरमेव च ॥ १५८ ॥

पारसीक देश (फारस) में जो लता रूप अतिस्थूल केशर होता है उसका पुष्प स्थूल केशरों से युक्त, पाण्डुवर्ण, खर एवं मधु के समान गन्धयुक्त होता है। वह मध्यम कोटि का माना जाता है ॥ १५८ ॥

मधुगन्धि च विज्ञेयं पारसीकं तु कुङ्कुमम्।
बाह्लीकजातं विज्ञेयं कुङ्कुमं पाण्डुवर्णकम्।
केतकीगन्धसंयुक्तं सूक्ष्मकेसरशोभितम् ॥ १५९ ॥

बाह्लीक देश में उत्पन्न होने वाला केशर पाण्डु वर्ण, केतकी के समान गन्ध युक्त तथा सूक्ष्म केशरों से शोभित होता है ॥ १५९ ॥

स्निग्धच्छायोष्णतीक्ष्णं कटुसुरभिगुणं कुङ्कुमं वातरक्तं
रक्तादीनूर्ध्वगात्रे प्रभवबहुरुजो नाशयेज्जाड्यहारि।
त्वग्जान् कण्डूतिपामाप्रमुखविषभवान् ध्वंसयत्युग्ररोगान्
सौवर्णां कान्तिमङ्गे वितरति सततं भाग्यसौभाग्ययोगान् ॥१६०॥

चिकनी, उष्ण और तीक्ष्ण तथा कटु गन्ध से युक्त कुंकुम वात और रक्त रोग, शरीर के ऊपरी अङ्गों में उत्पन्न रक्त विकार और

बहुत से रोगों को तथा जड़ता को दूर करता है। चर्म रोगों जैसे सूखी और गीली खुजली, आदि तथा विष से उत्पन्न उग्र रोगों को नष्ट करता है। यह मनुष्यों के शरीर में सौभाग्यदायक सुन्दरता और सुनहरी कान्ति को दीप्त करता है॥ १६० ॥

केसरकुङ्कुममत्रपवित्रं मर्दनचारुवपुः कुरुते च।
सौरभदेहकरं च सुकान्तं पुण्यवधूतिलकेषु च शस्तम् ॥१६१॥

इति--

केसर कुंकुम पवित्र द्रव्य है। मलने से शरीर को सुन्दर बनाता है। देह को सुन्दर और सुगन्धित करता है। कामिनियों के ललाट पर इसका तिलक देखने में आकर्षक लगता है॥ १६१ ॥

जातिपत्री--

जातिपत्री जातिकोशी सुमनः पत्रिकाऽपि सा।
मालतीपत्रिका पञ्चनाम्नी सौमनसा इति ॥ १६२ ॥

जावित्री[1] नाम से प्रसिद्ध जातिपत्री के पाँच पर्याय होते हैं--जातिपत्री, जातिकोशा, सुमनःपत्रिका, मालतीपत्रिका और सौमनसा ॥ १६२ ॥

जातिपत्रीकटुस्तिक्ता सुरभिः कृमिनाशिनी।
वक्त्रवैशद्यजननी जाड्यदोषनिकृन्तनी ॥ १६३ ॥

जावित्री कटु, तिक्त, सुगन्धियुत, कृमि को नाश करने वाली, मुख को शुद्ध करने वाली और जड़ता को दूर करने वाली होती है॥१६३॥

मालतीपत्रिका ज्ञेया सुमनः पत्रिकाऽपि च।
जातिपत्री जातिकोशस्तथा सौमनसायनी ॥ १६४ ॥

मालतीपत्रिका, सुमनःपत्रिका, जातिपत्री, जातिकोश और सौमनसायनी, ये जावित्री के पर्याय नाम हैं॥ १६४ ॥

---

१. जायफल के ऊपर जो पीताभ रक्तवर्ण का जालीदार वेष्ठन होता है उसको जावित्री कहते है। कैय० निघण्टु पृ० २४६

जावित्रीकटुस्तिक्ता लघूष्णा रुचिवर्णकृत् ।
कफकासवमिश्वासतृष्णाकृमिविषापहा ॥ १६५ ॥

जावित्री कटु, तिक्त, लघु, उष्ण, वर्ण को सुन्दर करने वाली होती है। यह कफ, खांसी, वमन, श्वास, प्यास, कृमि और विष को दूर करती है ॥ १६५ ॥

जायफलम्––

जातीफलं जातिसस्यं शालूकं मालतीफलम् ।
मज्जासारं जातिसारं पुटं च सुमनः फलम् ॥ १६६ ॥
मदे शौण्डं जातिसुतं पुटं च सौमनसः फलम् ।

जायफर—

जातीफल, जातिसस्य, शालूक, मालतीफल, मज्जासार, जातिसार, पुट, सुमनः फल, मदशौण्ड, जातिसुत, सौमनसफल ये जातिफल के पर्याय हैं ॥ १६६–१६७½ ॥

जातीफलं कषायोष्णं कटु कण्ठामयार्त्तिनुत् ॥ १६७ ॥
वातातिसार दोषघ्नं वृष्यं दीपनदं लघु ।
जातीफलं रसे तिक्तं तीक्ष्णोष्णं रोचनं लघु ॥ १६८ ॥
कटुकं दीपनं हृद्यं स्वर्यं श्लेष्मानिलापहम् ।

जायफर कषाय, उष्ण, कटु, और कण्ठ रोगों की पीड़ा को हरने वाला है। यह वात तथा अतीसार दोषों को दूर करने वाला, पुष्टिकारक, दीपन और लघु होता है। जायफर का रस तिक्त, तीक्ष्ण, रोचन, लघु. कटु, दीपन, हृदय रोग में गुणकारी, स्वर को शुद्ध करने वाला तथा कफ और वायु को दूर करता है ॥१६७½–१६८॥

निहन्ति मुखवैरस्यं मलदौर्गन्ध्यकृष्णताम् ।
कृमिकासवमिश्वासशोषपीनसहृद्रुजः ॥ १६९ ॥

यह मुख की विरसता ( फीकापन ), मल के कालापन और दुर्गन्ध को दूर करता है। कृमि रोग, कास, वमन, श्वास, शोष, पीनस और हृदय रोग को नष्ट करता है ॥ १६९ ॥

सूक्ष्मैला—

> सूक्ष्मैला मूत्रकृच्छ्रार्शः श्वासकासकफापहा।
> एला तिक्ता च लघ्वी स्यात् कफवातविषव्रणान्।
> वस्तिकण्ठरुजोहन्ति मुखमस्तकशोधनी ॥१७०॥

सूक्ष्मैला को छोटी इलायची या गुजराती इलायची भी कहते हैं। यह मूत्रकृच्छ्र, अर्श ( बवासीर ), श्वास, कास और कफ को दूर करती है। यह तिक्त और लघु होती है। कफ, वायु, विष, व्रण, मूत्राशय और गले के रोगों को नष्ट करती है तथा मुख और मस्तक का शोधन करती है ॥ १७० ॥

भद्रैला—

> भद्रैला कटुकापाके रसे चानलकृल्लघुः ॥ १७१ ॥
> रूक्षोष्णा रोचनी श्वासकफपित्तास्रकासहा।
> हन्ति हृल्लासहृत्कण्डूशिरोबस्त्यास्यरुग्वमीन् ॥ १७२ ॥

बड़ी इलायची कटु रस एवं कटु विपाक, लघु, रूक्ष, उष्ण रुचिकर और वायुकारक होती है। यह श्वास, कफ, पित्त, रक्त और कास को नष्ट करती है। यह हृदयरोग, शिर के रोग, खुजली, मूत्राशय के रोग, मुख के रोग और वमन को नष्ट करती है ॥ १७१–१७२ ॥

> एलाद्वयं छर्दिषु मूत्रकृच्छ्रे
> मन्देऽनले पथ्यमरोचके च।
> स्वादुः सुशीतो मधुरश्च पाके
> अरोचकं हन्ति च जातिकोशः ॥ १७३ ॥

वमन ( उल्टी ) और मूत्रकृच्छ्र में दो इलायची मंद आंच पर भून कर या जल में पका कर पीने से अरोचकता दूर होती है। यह पकने पर स्वादुकर, शीतल और मधुर होती है और पथ्य है ॥१७३॥

एलाद्वयं शीतलतिक्तमुक्तं-
सुगन्धिपित्तार्त्तिकफापहारि ।
करोति हृद्रोगमलार्त्तिवस्ति-
पुंस्त्वघ्नमत्रस्थविरा गुणाढ्या ॥ १७४ ॥

इलायची शीतल और तिक्त कही गई है। दो सुगन्धित इलायची पित्त की पीड़ा और कफ को नष्ट करती है। यह हृदय के रोग, मलजन्य पीडा, मूत्राशय के रोग और पौरुष रोगों में प्राचीन काल से गुणकारी प्रसिद्ध रही है ॥ १७४ ॥

लवङ्गम्--

लवङ्गं शीतलं तिक्तं चक्षुष्यं भुक्तरोचनम् ।
वातपित्तकफघ्नं च तीक्ष्णं मूर्धरुजापहम् ॥ १७५ ॥
लवङ्गं सोष्णकं तीक्ष्णं विपाके मधुरं हिमम् ।
वातपित्तकफामघ्नं श्वासकासास्रदोषजित् ॥ १७६ ॥

लौंग, शीतल, तिक्त, नेत्रों के लिये हितकर, खा लेने पर रुचिकर, वात, कफ और पित्त नाशक, तीक्ष्ण और शिर के रोगों को दूर करती है। यह उष्ण, तीक्ष्ण, पचने पर मधुर और ठंडी होती है। वात, कफ, पित्त और आम रोग को नष्ट करती है तथा क्षय, कास और रक्त रोग को दूर करती है ॥ १७५-१७६ ॥

लवङ्गं कटुकं तिक्तं रूक्षं हृद्यं हिमं लघु ।
चक्षुष्यं पवनं हन्ति शूलानाहक्षतक्षयान् ॥
कफपित्तास्रतृट्कासश्वासाध्माविषपीनसान् ॥ १७७ ॥

लौंग कटु, तीक्ष्ण, रूक्ष, हृदय के लिये हितकर, शीत वीर्य, लघु, नेत्रों के लिए हितकर, वातनाशक और पाचक होती है। यह शूल, कब्ज, क्षत, क्षय, कफ, पित्त, रक्त, प्यास, कास, श्वास, वायु विकार से उदर वृद्धि, विष और पीनस को दूर करती है ॥ १७७ ॥

**पिपासायामनुक्लेशेलवङ्गस्याम्बुशस्यते ॥ १७८ ॥**

प्यास लगने पर लौंग का पानी लाभकारी होता है ॥ १७८ ॥

अथ शुण्ठ्यार्द्रकम् ।

**ये गुणाः कथिताः शुण्ठ्यास्तेऽपि सन्त्यार्द्रकेखिलाः ।**
**भोजनाग्रे सदा पथ्यं लवणार्द्रकभक्षणम् ॥ १७९ ॥**

सोंठ और अदरक—

आयुर्वेद में औषधि वर्ग के अन्तर्गत शुण्ठि को सोंठ कहते हैं। यह सूखा अदरक है। अदरक को आर्द्रक कहते हैं। यह आर्द्र ( हरा या गीला ) होता है।

सोंठ में जो गुण होते हैं वे अदरक में भी होते हैं। भोजन करने से पहिले नमक और अदरक भक्षण पथ्य है ॥ १७९ ॥

**अग्निसन्दीपनं रुच्यं जिह्वाकण्ठविशोधनम् ।**
**कुष्ठे पाण्डवामये कृच्छ्रे रक्तपित्ते नवज्वरे ।**
**दाहे निदाघे शरदि नैव पूजितमार्द्रकम् ॥ १८० ॥**

सोंठ और अदरक दोनों जठराग्नि को दीप्त करने वाले, रुचि उत्पादक, जीभ और गले को शुद्ध करने वाले हैं। कोढ़, पोलिया, मूत्र कृच्छ्र, रक्त-पित्त, नया बुखार, दाह, गर्मी और शरद काल में अदरक न सेवन करना चाहिये ॥ १८० ॥

चन्दन:—

**भद्रश्रियं हिमं तिक्तं हृद्यमाह्लादनं लघु ।**
**वर्ण्यं बलासपित्तघ्नं तृष्णादाहविषप्रणुत ॥ १८१ ॥**

भद्रश्रिय चन्दन हिम, तिक्त, लघु, हृद्य, सौमनस्य जनक, वर्ण को निखारने वाला, बलास ( कफ जन्य एक रोग ), पित्तनाशक और प्यास, दाह तथा विष को दूर करता है ॥ १८१ ॥

श्रीखण्डं कटुतिक्तशीतलगुणं स्वादे कषायं कियत्
पित्तभ्रान्तिवमिज्वरकृमितृषासन्तापशान्तिप्रदम् ।
वृष्यं वक्त्ररुजापहं प्रतनुते कान्तिं तनौ देहिनां
लिप्तं सुप्तमनोजसिन्धुरमदारम्भातिसौरभ्यदम् ॥१८२॥

श्रीखण्ड चन्दन कटु, तिक्त, शीतलगुण, स्वाद में थोड़ा कषाय, होता है। यह पित्त, घुमरी ( चक्कर आना ), मितली, ज्वर, कृमि, प्यास और सन्ताप को शान्त करता है। पुष्टिकारक, मुख रोगनाशक और शरीर में कान्ति फैलाता है। लेप करने पर सुप्त कामदेव रूपी हाथी के मद को बढ़ाने वाला और अति सुगन्धित होता है ॥ १८२ ॥

स्वादे तिक्तं कषे पीतं छेदे रक्तं तनौ सितम् ।
ग्रन्थिकोटरसंयुक्तं चन्दनं श्रेष्ठमुच्यते ॥ १८३ ॥

चन्दन स्वाद में तिक्त, घिसने पर पीला, काटने पर लाल और देखने में सफेद होता है। ग्रन्थि ( गांठ ) कोटर से युक्त चन्दन सब से उत्तम होता है ॥ १८३ ॥

श्रेष्ठं कोटरकर्परोपकलितं सुग्रन्थि सद्गौरवं
छेदे रक्तमयं तथा च विमलं पीतं च यद् घर्षणे ।
स्वादे तिक्तकटुः सुगन्धिबहुलं शीतं यदल्पं गुणे
क्षीणं चार्द्धगुणान्वितं तु कथितं तच्चन्दनं मध्यमम् ॥१८४॥

जो चन्दन सुगन्धि, खर्पर और कोपर से युक्त हो, काटने पर लाल, देखने में विमल और घिसने पर पीला हो, स्वाद में कटुतिक्त,

खूब सुगन्धित हो वह उत्तम चन्दन होता है। उससे कम या आधे गुणों से युक्त जो चन्दन हो वह मध्यम माना जाता है॥ १८४॥

श्रेष्ठं मलयसम्भूतं यावनेषु च मध्यमम्।
बर्बरेष्वधमं प्रोक्तं पाश्चालयवनादिषु॥ १८५॥

मलय में उत्पन्न चन्दन उत्तम, यवन देशों में उत्पन्न चन्दन मध्यम और बर्बर, पाश्चाल यवन आदि देशों में उत्पन्न चन्दन अधम कोटि का होता है॥ १८५॥

सर्वाण्येतानि तुल्यानि रसतो वीर्यतस्तथा।
अत्रापि चोत्तमं विद्यात् ग्रन्थिखर्परकोटरम्॥ १८६॥

ये सभी चन्दन रस और वीर्य में समान होते हैं। इनमें से जो ग्रन्थि, खर्पर और कोपर से युक्त हो उसको उत्तम चन्दन जानना चाहिये॥ १८६॥

आर्द्रच्छिन्नं पित्तहरं शुष्कं छिन्नं तु वातनुत्।
आर्द्रशुष्कं तु यच्छिन्नं तच्च श्लेष्महरं परम्॥ १८७॥

आर्द्र अवस्था में कटा चन्दन पित्तनाशक, शुष्क अवस्था में कटा चन्दन वातनाशक और आर्द्रशुष्क (कुछ गीला कुछ सूखा अर्थात् मध्यम अवस्था में) कटा हुआ चन्दन कफनाशक होता है॥ १८७॥

श्रीखण्डं शम्बरं पीतं पतङ्गं रक्तचन्दनम्।
बर्बरं हरिगन्धं च चन्दनं सप्तधा स्मृतम्॥ १८८॥

इतिचन्दनम्।

चन्दन सात प्रकार का होता है—श्रीखण्ड, शम्बर, पीत, पतङ्ग, रक्त, बर्बर और हरिगन्ध॥ १८८॥

नारिकेरफलम् ।

नारिकेलो रसफलः सुतुङ्गः कूर्चशेखरः ।
दृढनीलो नीलतरुर्मङ्गल्योच्चतरुस्तथा ॥ १८९ ॥
तृणराजस्कन्धतरुर्दाक्षिणात्योदुरारुहः ।
लाङ्गली त्र्यम्बकफलस्तथा दृढफलस्थितिः ॥ १९० ॥

नारिकेर के रसफल, सुतुङ्ग, कूर्चशेखर, दृढनील, नीलतरु, मङ्गल्य, उच्चतरु, तृणराज, स्कन्धतरु, दाक्षिणात्य, दुरारुह, लाङ्गली, त्र्यम्बकफल, और दृढफलस्थिति–पर्याय हैं ॥१८९-१९०॥
लतावृक्षः चोच इति ।

चोचस्य फलमत्र्यक्षं तोयगर्भं पुटोदकम् ।
जले जलकरङ्कोऽस्य करङ्कस्तु फलस्थितिः ॥ १९१ ॥

नारिकेर के फल को चोच, अत्र्यक्ष, तोयगर्भ और पुटोदक कहते हैं। इसके जल को केरजल, जलकरङ्क, करङ्क, और फलस्थिति कहते हैं ॥ १९१ ॥

नारिकेरं हिमं स्निग्धं स्वादु पाके रसे गुरु ।
तर्पणं पाचनं वृष्यं बृंहणं बलमांसकृत् ॥ १९२ ॥
विष्टम्भि दुर्जरं हृद्यं श्लेष्मलं वस्तिशोधनम् ।
दाहक्षतक्षयहरं वातपित्तास्रनाशनम् ॥ १९३ ॥

नारियल का फल शीतवीर्य, स्निग्ध, मधुररस, मधुर विपाक, गुरु, तर्पक, पाचक, शुक्रवर्धक, वृंहण ( रसरक्तादिवर्धक ), बल और मांसवर्धक, कब्जकारक, चिरपाकी, हृदय के लिये लाभकर, कफवर्धक, मूत्राशय को शुद्ध करने वाला, दाह, क्षत और क्षयरोगनाशक, वात, पित्त और रक्त रोगों को नाश करने वाला है ॥ १९२-१९३ ॥

स्निग्धं स्वादुरसं विपाकमधुरं हृद्यं जडं दुर्जरं
पित्तघ्नं कृमिवर्धनं मदकरं वातामयध्वंसनम् ।
आमश्लेष्मविकोपनं प्रशमनं वह्नेः श्रमध्वंसनं
कन्दर्पस्य बलं ददाति नितरां तन्नारिकेलीफलम् ॥ १९४ ॥

नारिकेल का फल स्निग्ध, मीठे रस वाला, पचने में मधुर, हृदय को लाभकारी, भारी, देर से पचने वाला, पित्तनाशक, कृमिवर्धक, मदकारी, वातरोगनाशक, आँव और कफ को कुपित करने वाला, जठराग्नि को शान्त करने वाला, श्रमहारी, और कामवर्धक होता है ॥ १९४ ॥

दालचीनी ( त्वक् )

त्वचं त्वग्वल्कलं भृङ्गं वराङ्गं मुखशोधनम् ।
शकलं सिंहलं वन्यं सुरसं रामवल्लभम् ॥ १९५ ॥
उत्कटं बहुगन्धं च विज्जुलं यवनप्रियम् ।
लाटपर्णं गन्धवल्कं वरं शीतं वसुक्षिती ॥ १९६ ॥

त्वक्, वल्कल, भृङ्ग, मुखशोधन, शकल, सिंहल, वन्य, सुरस, रामवल्लभ, उत्कट, बहुगन्ध, विज्जुल, यवनप्रिय, लाटपर्ण, गन्धवल्क, वर, शीत और वसुक्षिती ये तज के पर्याय हैं ॥ १९५–१९६ ॥

त्वचं च कटुकं शीतं कफकासविनाशनम् ।
शुक्लामशमनं चैव कण्ठशुद्धिकरं लघु ॥ १९७ ॥

तज कटु, शीत, कफ और कास का नाशक सफेद आँव को शान्त करने वाला, कण्ठ को शुद्ध करने वाला और लघु होता है ॥ १९७ ॥

गुडत्वगुत्कटं हृद्यं तनुकं स्वर्णभूमिकम् ।
एलापर्णं च शकलं त्वक्कोचं वल्कलं त्वचम् ॥ १९८ ॥

घनं रामाप्रियं भृङ्गं वराङ्गं सुरसं वरम् ।
वराङ्गं कटुकं तिक्तं तीक्ष्णोष्णं मधुरं लघु ॥ १९९ ॥
पित्तलं कफवातघ्नं हृद्वस्तिगदजन्तुजित् ।
पीनसारुचिकण्ड्वामवातदुर्नामशुक्रहृत् ॥ २०० ॥

गुडत्वक्, उत्कट, हृद्य, तनुक, स्वर्णभूमिक, लाटपर्ण, सकल, त्वक्, कोच, वल्कल, त्वच्, घन, रामाप्रिय, भृङ्ग, वराङ्ग, सुरस और वर ये तज के पर्याय हैं ॥ १९८–१९९½ ॥

वराङ्ग या तज कटु, तिक्त, तीक्ष्ण, ऊष्ण, मधुर और लघु होता है। यह पित्तवर्धक, कफ और वातनाशक होता है। यह हृद्रोग, वस्ति रोग और कृमि रोग को जीतने वाला है। पीनस, अरुचि, खुजली, आमवात, बवासीर और शुक्र को नष्ट करता है ॥ १९९½–२०० ॥

तज दालचीनी

अथ कर्पूरः

पोतासो भीमसेनस्तदनु सितकरः शङ्करावाससंज्ञः
पांशुः पिञ्जोऽब्जसारस्तदनु हिमयुता वालुका जूटिका च।
पश्चादस्यास्तुषारस्तदुपरि सहिमः शीतलः पत्रिकाख्यः
कर्पूरस्येति भेदा गुणरससहिता वैद्यदृष्ट्यैव दृश्याः ॥२०१॥

गुण और रस को देखते हुए वैद्यों ने अपनी दृष्टि से कपूर के पोतास, भीमसेन, सितकर, शङ्करावास, पांशु, पिञ्जोब्जसार, हिम, बालुका, जूटिका, तुषार, सहिम, शीतल और पत्रिका ये भेद करते हैं ॥ २०१ ॥

कर्पूरः शिशिरस्तिक्तः कटुः श्लेष्मास्रपित्तजित् ।
तृषाविदाही कण्ठस्थदोषघ्नोऽक्षिरुजापहः ॥ २०२ ॥

कपूर ठंढा, तिक्त, कटु, कफ, रक्त और पित्त को जीतने वाला

है। प्यास को नष्ट करने वाला तथा कंठ में स्थित रोगों का नाशक और नेत्र रोगों को दूर करने वाला है॥ २०२॥

साधारण:—

कर्पूरो नूतनस्तिक्तः स्निग्धश्चोष्णोऽस्रदाहदः।
चिरस्थो दाहशोफघ्नः सधौतः शुभकृत् परः॥ २०३॥

नया कपूर तिक्त, स्निग्ध, उष्ण तथा रक्त का दाहक होता है। पुराना कपूर दाह और शोथ को मारता है। सधौत कपूर कल्याण-कर होता है॥ २०३॥

शिरोमध्यं तलं चेति कर्पूरस्त्रिविधः स्मृतः।
शिरः स्तम्भाग्रसञ्जातं मध्यं पर्णतलेतलम्॥ २०४॥

शिर, मध्य और तल कपूर तीन प्रकार का होता है। स्तम्भ के अग्रभाग से उत्पन्न शिर कपूर, पर्णतल से उत्पन्न मध्य कपूर होता है॥ २०४॥

भास्वद्विशदं पुलकं शिरोजातं तु मध्यमम्।
सामान्यपुलकं स्वच्छं तले चूर्णं तु गौरकम्॥ २०५॥

अग्र भाग से उत्पन्न कपूर भास्वत और पुलक होता है। सामान्य स्वच्छ पुलक मध्यम होता है। तल कपूर स्वच्छ चूर्ण रूप और गौरवर्ण होता है॥ २०५॥

स्तम्भगर्भस्थितं श्रेष्ठं स्तम्भबाह्ये च मध्यमम्।
स्वच्छमीषद्हरिद्राभं शुभं तन्मध्यमं स्मृतम्।
अदृढं शुभ्ररूक्षं तु पुलकं बाह्यजं वदेत्॥ २०६॥

स्तम्भ के गर्भ में स्थित कपूर श्रेष्ठ होता है। स्तम्भ से बाहर का जो कपूर स्वच्छ, कुछ हल्दी के रङ्ग सा होता है वह मध्यम होता है। नरम सफेद और सूखा बाह्य उत्पन्न तीसरा होता है जिसको पुलक कहते हैं॥ २०६॥

कर्पूरलक्षणम्—

स्वच्छं भृङ्गाभिपत्रं लघुतरविशदं तोलने तिक्तकं चेत्
स्वादे शैत्यं सुहृद्यं बहुलपरिमला मोदसंरम्भदायि।
निःस्नेहं दार्ढ्यपत्रं शुभतरमिति चेद्राजयोग्यं प्रशस्तं
कर्पूरं चान्यथा चेद्बहुतरमशने स्फोटदायि व्रणस्य॥२०७॥

जो स्वच्छ भृंग की आभा के समान पत्रवाला, तौलने में हल्का, स्वाद में तिक्त, शीत रुचिकर और अति सुगन्धित होता है, वह उत्तम कपूर है। यदि रूखा, दृढ़ पत्तेवाला होतो वह अपेक्षाकृत अच्छा और राजाओं के योग्य होता है। यदि अन्य प्रकार का हो तो वह फोड़े में जलन का शमन करने में स्फोटदायी होता है॥ २०७॥

पोतासः—

चीनकश्चीनकर्पूरः कृत्रिमो धवलः पटुः।
मेघसारस्तुषारश्च द्वीपकर्पूरजः स्मृतः॥ २०८॥
चीनकः कटुतिक्तोष्ण ईषच्छीतः कफापहः।
कण्ठदोषहरो मेध्यः पाचनः कृमिनाशनः॥ २०९॥

इति चीनकर्पूरः।

चीन देश वाला चीन कपूर कृत्रिम धवल पटु होता है। मेघसार और तुषार द्वीप कपूर से उत्पन्न होते हैं। चीन कपूर कटु, तिक्त और उष्ण, थोड़ा शीत, कफनाशक, कण्ठ के दोषों को दूर करने वाला, पवित्र, पाचक और कृमिनाशक होता है॥ २०८-२०९॥

इति चीनकपूर।

कर्पूरो मधुरस्तिक्तः सुरभिः शीतलो लघुः।
चक्षुष्यो लेखनो वृष्यः कफमेदोविषापहः॥ २१०॥
दाहतृष्णास्यवैरस्यमलदौर्गन्ध्यनाशनः।
ईशवासो हिमसंज्ञः पोताश्च इति त्रिधा॥ २११॥

कपूर मधुर, तिक्त, सुगन्धित, शीतल और लघु होता है। यह नेत्र के लिए हितकर, लेखन, वीर्यवर्धक, कफ, मेद और विष को दूर करने वाला है॥ २११॥

जलन, प्यास, मुख का फीकापन, और मल की दुर्गन्ध को नष्ट करता है। ईशावास, हिम और पोताश्रय ये नीन प्रकार के कपूर होते हैं॥ २११॥

अपक्वे कथ्यते भेदः कर्पूरे तु भिषग्वरैः।
ईशावासो भृशं श्वेतो हिमसंज्ञस्तु पाण्डुरः॥ २१२॥
श्वेतः पोताश्रयः सर्वे रसवीर्यविपाकतः।
प्रभावेनापि ते प्रोक्ताः पूर्वपूर्वगुणाधिकाः॥ २१३॥

अपक्व कपूर का भेद श्रेष्ठ वैद्यों ने तीन प्रकार का कहा है—ईसावास, हिम और पोताश्रय। इनमें से ईशावास कपूर अत्यन्त श्वेत वर्ण का, हिम कपूर पाण्डुर ( पीताभ श्वेत ) वर्ण का तथा पोताश्रय कपूर श्वेत वर्ण का होता है। इन सब प्रकार के कपूरों में रस, गुण, वीर्य, विपाक और प्रभाव सब से अधिक ईशावास में होते हैं। इससे कम हिम में तथा हिम से भी कम पोताश्रय में होते हैं॥ २१२–२१३॥

तत्रापि यश्च क्षुद्रस्तु स्फटिकाभः स उत्तमः।
ईशावासो मदोन्मादश्रमतृष्णाङ्गदाहनुत्॥ २१४॥
कृमिकासक्षयस्वेदहरो भेदी वृषत्वकृत्।
तृड्दाहमोहशमनः स्वेदनः कटुको रसे॥ २१५॥

कपूर के उक्त भेदों में भी जो 'क्षुद्र स्फटिकाभ हो वह उत्तम होता है। ईशावास मद, उन्माद, श्रम, तृष्णा और अङ्ग दाह को दूर करता है। यह कृमि, कास, क्षय और स्वेद ( पसीना ) को हर लेता है॥॥ २१४॥

यह भेदी ( दस्तावर ) और बलवर्धक होता है। यह रस में कटु होता है और प्यास, दाह और मोह का शमन करता है तथा पसीना निकालता है ॥ २१५ ॥

वृष्यश्च धवलः शीतः कर्पूरो हिमसंज्ञकः ।
पोताश्रयस्तुकर्पूरस्तृषादाहास्रपित्तनुत् ॥ २१६ ॥
श्लेमघ्नः शीतलो वृष्यः सुस्वादुः कटुतिक्तकः ।
पक्वस्तु द्विविधः प्रोक्तः सदलोनिर्दलस्तथा ॥ २१७ ॥

हिमनामक कपूर वीर्यवर्धक, श्वेत और शीत होता है। पोताश्रय कपूर प्यास, दाह, रक्त और पित्त को हर लेता है ॥ २१६ ॥
कफनाशक, शीतल, पुष्टिकारक, स्वाद्वो, कटु और तिक्त होता है। पक्व कपूर सदल और निर्दल दो प्रकार का होता है ॥ २१७ ॥

दृढश्च पीतवर्णश्च विशेषाल्लघुतां गतः ।
भास्करो विशदः श्लेष्मवातघ्नोष्णः श्रियावहः ॥ २१८ ॥

भास्कर कपूर दृढ़, पीतवर्ण और बहुत हल्का होता है। यह कफ और वात को मारता है और श्रीवर्धक होता है ॥ २१८ ॥

सकटुः कृमिकण्डूघ्नः सरो मेदविषापहः ।
कासष्ठीलागलग्राहसुप्तजिह्वत्वनाशनः ॥
जलस्रुतिं कृमीन् हन्ति दीपनः पित्तकोपनः ।
उदयभास्करकर्पूरः। बरास इति भाषायां प्रसिद्धः ॥२१९॥

यह कटु, होता है कृमि और खुजली को मारता है। सारक होता है। मेद और विष को दूर करता है। कास, मुखस्राव और गलग्राह ( गला बैठना ) और जिह्वा की जड़ता को नष्ट करता है। जलस्रुति और कृमि को मारता है। जठराग्नि को दीप्त करता है। पित्त को कुपित करता है।

उदय भास्कर कपूर को बरास कहते हैं ॥ २१९ ॥

त्रिमल्ल टीकायाम् ।

अथ ग्रन्थान्तराद् बरासक्रिया ।

एलाकङ्कोलकं वालं कर्षार्धं तु पृथक्-पृथक् ।
चूर्णं सूक्ष्मतां कुर्यात् कर्पूरः सूर्यभागिकः ॥ २२० ॥
स्थालीमध्ये विनिक्षिप्य तस्योपरि च वाटिकाम् ।
स्थापयित्वा ततो मुद्रां गोधूमपिष्टकेन च ॥ २२१ ॥
वाटिकायां जलं क्षिप्त्वा वह्नौ त्वङ्गाररूपिणी ।
तावत्तप्येज्जलं यावद्भवेत्वङ्गसहिष्णु च ॥ २२२ ॥
कर्पूरेणोपरिस्थेन तच्चूर्णं तेन मेलयेत् ।
तदाभवेदिदं सत्यं कर्पूरं भीमसेनकम् ॥ २२३ ॥

इति ताम्बूलमञ्जरी ।

---

त्रिमल्लटीका में ऐसा कहा गया है ॥ २१९ ॥

अन्य ग्रन्थ ये बरास क्रिया बताते हैं :—

इलायची, शीतलचीनी, और बाल ( द्रव्यविशेष ) का कर्ष का आधा भाग अलग-अलग सूर्य ( बारह ) भाग कपूर लेकर बारीक चूर्ण बना ले। थाली के मध्य में रख कर इस के ऊपर वाटिका को डाल कर गेंहू के आटे को मुद्रा को रख कर जल डाल कर अङ्गार बनी अग्नि पर तब तक तपावे जब तक हाथ से सहनें योग्य हो जाय। बाद में ऊपर रखे कपूर को उस में मिला दे। वह असली भीमसेन कपूर बन जायगा ॥ २२०—२२३ ॥

ताम्बूलमञ्जरी हिन्दी अनुवाद समाप्त ।

---

# पारिभाषिकपदानामर्थाः

**अ**

अतिसारः — अधिक दस्त होना
अपस्मारः — मृगीरोग
अभिष्यन्दि — दोषधातु मल के स्रोतों का क्लेद उत्पादन
अभ्यङ्गः — तैलादिमर्दन
अभ्रम् — मुस्ता
अम्रः — आमवृक्ष
अम्लः — एक रस का नाम
अर्कः — तालीशपत्र, अर्कवृक्ष
अर्बुदः — रसौली, मांस कीलाकार रोग विशेष
अर्शः (स्) — गुदांकुर-बवासीर
अलसः — पैर का एक रोग
अलासः — जिह्वागत मुख रोग

**आ**

आध्मानः — उदर स्फीति, बात व्याधिरोग विशेष
आनाह — मलावरोध, कब्ज
आमः — अजीर्ण अन्न, मल वैषम्य रोग
आमयः — रोग, कुष्ट
आर्श — अर्श सम्बन्धी

**उ**

उपजिह्विका — जीभ के मूल में पकना एक रोग

**ए**

एला — इलायची

**क**

कङ्कोलम् — शीतल चीनी
कटुः — जिह्वा को बाधा देने वाला
कटुकः — कटुरस
कण्डूः — खुजली
कफः — श्लेष्मा
कम्रः — कामुक, मैथुनेच्छायुत
करकः — नारिकेर, अनेक वृक्षों के नाम
करङ्कः — कच्चा नारिकेर फल
करञ्जः — करौंदा, वृक्ष का नाम
कर्पूरः — कपूर
कर्ष — ४ रत्ती = माष १६ माष = कर्ष, कलिङ्ग में १० माष = १ कर्ष
काषाय — कषैला
कस्तूरिका — कस्तूरी
कामाग्निः — मदनेच्छा
कासः — खांसी
किलासम् — सफेद दाग, सफेद कुष्ठ
कुङ्कुमम् — जाफरान, कुङ्कुमकेसर
कुटजः — एकवृक्ष, काही
कुलत्थः — कुल्थी, एकदलहन
कृच्छ्रम् — मूत्रकृच्छ्र, कष्ट
कृच्छ्रदा — मूत्र को रोकने वाली
कृच्छ्रहृत् — मूत्रकृच्छ्र को दूर करने वाला
कृमिः — कीट, कीटाणु
कृष्णागुरु — काला अगर
केशरः (केसरम्) — किंजल्क, केशर कुंकुम
कौलत्थः — कुलत्थ सम्बन्धी
क्रमुकम् — सुपारी
क्लेदः — आर्द्र, एक प्रकार का कफ
क्षतम् — व्रण

क्षारः खारा
क्षुद्रः छोटा
क्षुद्रैला छोटी इलायची
क्षुल्लकम् छोटी शंख

ख

खदिरः खैर का पेड़
खदिरसारः कत्था
खरः तीक्ष्ण

ग

गण्डापचितः गण्ड रोग (मुख का एक रोग)
गलग्राहः गला बैठना, गल रोग
गान्त्रामयः गान्त्ररोग, यौन रोग
गायत्री खदिरवृक्ष
गुञ्जा यवचतुष्टयमान
" गोधूम द्वयमान
" घुमची
गुटिका वटिका
गुरुः दुष्पच, अलघु
गुल्मः एक वातरोग, प्लीहा, मांस की गाँठ, जठरग्रंथि
ग्रहणी पाचस्थाली, अन्न का अधिष्ठान
गुवाकः सुपारी
गौल्यम् चिकनी सुपारी

घ

घटिका मुहूर्त्त परिमाण
घनसारः कपूर
घोण्टा पूग, सुपारी

च

चक्षुष्यम् नेत्रहितकारी
चन्दनः चन्दन
चन्द्रः कपूर
चिक्कणः सुपारी, चिकनी सुपारी
चूर्णः चूना

छ

छर्दिः वमन, उल्टी
छेदिनी व्रण वेदना को काटने वाली

ज

जठरः उदर
जलस्रुतिः जल का बहाव, रिसाव
जाड्यम् जड़ता
जाती एक वृक्ष, सुमनः
जातीफलम् जायफर

त

तारपत्रम् चांदी का वर्क, रौप्यदल
तिमिर नजला, रतौंधी
तुरीयः चौथाई, चतुर्थांश
तुर्यः चौथा भाग
तुवरम् कषाय, तिक्त
तृणराट् नारिकेर वृक्ष
तृष्णा प्यास, पिपासा
त्वक् दालचीनी

द

दारुसिता दालचीनी
दाहः तीव्र ऊष्मा
दीपनम् पाचन, दीप्त करने वाला
दीपनी पाचन शक्ति बढ़ाने वाली
दुर्नाम बबासीर (अर्श)
द्रावणम् द्रवकारक

ध

धूमगन्धा धूम के समान गन्ध वाली

न

नागलता नागवल्ली

निर्णाशनम् नाशक
निर्यासः छाल, लाह, गोंद, तरलपदार्थ
निष्क चारमाष, सोने का सिक्का=१ कर्ष या १६ माष की तौल

प

पक्षतिः प्रतिपदा
पतगः पक्षी
पत्रिका जातिपत्री, एक कपूर
परमेशः पारद
पर्णवीटिका पान का बीड़ा
पलम् कर्षचतुष्टय=८ तोला
पाण्डुः पीलिया रोग
पामा खुजली, क्षुद्र कुष्ठ
पायसः श्रीवास, खीर
पिक्का पीक
पित्तम् पाचक अग्नि, पित्त
पीनसः नाक का एक रोग, प्रतिश्याय
पुंस्त्वकरः शुक्रवर्धक, वाजीकरण
पुष्परसः मधु
पूगः सुपारी का पेड़
पूगफलम् सुपारी
प्रमेहः धातुरोग विशेष
प्रस्रावः मूत्र

ब

बलक्षयः बल का ह्रास
बलार्द्रम् कच्ची, कच्चा
बलासः कफजन्य एक रोग
बल्यः बलकारक
बल्या अश्वगंधा
बल्लः त्रिगुंजापरिमाण
बृंहणः बलवर्धक

भ

भास्करः भास्कर कपूर
भिषक् वैद्य
भेदी रेचक, दस्तावर

म

मदार्त्तः नशे में चूर
माषः १२ रत्ती, ५ रत्ती सुश्रुत
मुरमांसः गुजरात में प्रसिद्ध एक गन्ध द्रव्य
मुरामांसी तालपर्णी
मूलकम् मूली
मुस्ता भद्रमुस्ता
मृगनाभिः कस्तूरी
मूत्राशयः वस्तिस्थान
मेदः मांस सार धातु, चरबी
मेहः धातुरोग, प्रमेह

र

रक्तिका गुंजा
रक्तिदं ललाई देने वाला
रौप्यपर्णम् चाँदी का वर्ख

ल

लताकस्तूरिका दक्षिण देश में उत्पन्न एक गन्ध द्रव्य
लवङ्गम् लौंग
लाङ्गली नारिकेर वृक्ष
लेखनः कान्तिकर अनल अनिलभूयिष्ठ द्रव्य

व

वक्त्रम् मुख
वल्लः देखिये बल्ल
वसु आठ
वसुपीठम् ४८

| | |
|---|---|
| वस्तिरोगः | मूत्ररोग, मूत्राशय पुटक रोग |
| वातः | वायु |
| वातघ्नः | वायुनाशक |
| वाटिका | वटिका |
| वान्तिः | वमि, छर्दि |
| विट्खदिरः | अरिमेद खदिर |
| विट् | मल, विष्टा |
| विद्रधिः | फोड़ा, रोगभेद |
| विपाकः | द्रव्य भक्षणानन्तर पाक, पचन |
| विबन्धः | कब्ज |
| विष्टम्भः | मलमूत्र रोग, कब्ज |
| विसर्पज्वरः | पाण्डुरोग, एक विशेष रोग से उत्पन्न ज्वर |
| वृष्यः | शुक्रवृद्धिकर, मन हर्षकारक |
| बृंहणः | बलवर्धक |
| वैरस्यम् | मुख का फीकापन |
| व्रणः | क्षत, तन्नामक रोग |

**श**

| | |
|---|---|
| शकलम् | खण्ड, अंश |
| शम्बूकः | क्षुद्रशंख, जलशुक्ति |
| शिरा | धमनी, संधिबन्धन |
| शुक्तिः | शंख, ४ तोला |
| शुक्रः | वीर्य |
| शूलम् | पीडा, एक रोग |
| शोथः | सूजन, एक रोग |
| शोफः | शोथ |
| शोषः | राजयक्ष्मा, धातुक्षय |
| शोषदात्री | धातुक्षयकारिणी |
| श्रीवासः | एकचन्दन |
| श्लक्ष्णः | चिकना, चिक्कण |
| श्लेष्मा | कफ |
| श्वित्रम् | किलास, श्वेतकुष्ठ |
| श्वासः | श्वास रोग |
| श्लीपदम् | हाथीपाव, विपादिका |

**स**

| | |
|---|---|
| सरम् | मलको आगे बढ़ाने, सरकारने वाला पदार्थ या इसमें सहायक |
| सारकः | आगे बढ़ाने वाला |
| सारः | तत्त्व, मज्जा |
| सुप्तजिह्वः | जीभ का सुप्त हो जाना |
| सुमनः | जातिपत्री |
| सूक्ष्मैला | छोटी इलायची |
| सूर्यभागिकः | १२ भाग |
| सौवीरकम् | जव या गेंहू का सत्तू |
| स्तम्भगर्भः | तने के भीतर |
| स्वर्णदलम् | सोने का वर्क |
| स्विन्नः | उबाला हुआ |

**ह**

| | |
|---|---|
| हिध्मा | हिचकी |
| हिमा | छोटी इलायची, शीतल |
| हृद्यम् | १ मनोरम २ हृदय के लिए हितकर |

# परिशिष्ट

इस ग्रन्थ में लेखक ने अनेक द्रव्यों का पर्याय नहीं दिया है। उनके केवल गुणकर्म बताये हैं। अतः एकरूपता और उपयोगिता की दृष्टि से उन द्रव्यों के पर्याय 'कैयदेव निघण्टु' से यहाँ उद्धृत किये गये हैं।

—सम्पादक

**पूगम्**

क्रमुकं केबुकं पूगं कषायफलपुष्पकम्।
स्यात्पूगफल मुद्वेगं स्रंसि घोण्टाफलं फलम्॥
चिक्कणं चिक्कं गुवाकं खपुरं पूगकं तथा।

—पृ० ६४

**सुपारी**

क्रमुक, केबुक, पूग, कषायफलपुष्पक, पूगफल, स्रंसी, उद्वेग घोण्टाफल, चिक्कण, चिक्क, गुवाक, खपुर और पूगक ये पूग के पर्याय हैं॥

**खदिरः**

गायत्री खदिरो गीतः कुष्ठघ्नो वालपत्रकः।
क्षितिक्षमो रक्तसारो शल्यक्को बहुशालकः।
गौराटः कन्दरः श्यामः सारकः कुष्ठकण्टकः॥
कालस्कन्धः सारशल्यो महासारः पथिद्रुमः।
खदिरः शीतलस्तिक्तः कषायः कफपित्तहा॥
दन्त्यो हन्ति क्रमिश्वित्रकुष्ठकण्डूज्वरव्रणान्।
शोफामगेहमेदो स्रकासारोचकपाण्डुताः॥

—पृ० १५३

**खैर, कत्था**

**पर्याय**—गायत्री, गीत, कुष्ठघ्न, बालपत्रक, क्षितिक्षम, रक्तसार, शल्यक, बहुशालक, गौराट, कन्दर, श्याम, सारक, कुष्ठकण्टक, कालस्कन्ध, सारशल्य, महासार और पथिद्रुम ये खदिर के पर्याय हैं।

**श्वेतखदिरः**

खदिरः श्वेतसारोऽन्यः कदरः सोमवल्कलः।
कदरो विशदो वर्ण्यो मुखरोगकफास्रजित्॥

**पर्याय**—एक दूसरा श्वेतसार खदिर होता है—जिसके पर्याय कदर और सोमवल्कल हैं।

**गुणकर्म**—सफेद खैर विशद, वर्ण को उत्तम करने वाला, मुखरोग, कफ एवं रक्तविकार को नष्ट करने वाला होता है।

**इरिमेदः**

इरिमेदो सर्पमेदो गोधास्कन्धोऽरिमेदकः।
अरिमेदो विट्खदिरोऽरिमो मेदो रिपू रिमः॥
रिमः कटुः कषायोष्णस्तीक्ष्णो हन्ति कफक्रमीन्।
कण्डूरक्तग्रहान् वस्तिमुखदन्तगदानपि॥
तत्फलं तिक्तमधुरं स्निग्धोष्णं कफवातनुत्।

**पर्याय**—इरिमेद, सर्पमेद, गोधास्कन्ध, अरिमेदक, अरिमेद, विट्खदिर, अरिम, मेद, रिपु, और रिम ये इरिमेद ( गुहिया खैर ) के पर्याय हैं।

**गुणकर्म**—विट्खदिर कषाय, उष्ण, तीक्ष्ण, कफ, कृमि, कण्डू, रक्तविकार, ग्रह, वस्ति, मुख और दन्त रोग को दूर करने वाला है।

इसके फल-तिक्त एवं मधुर, स्निग्ध, उष्ण एवं कफवात को नष्ट करने वाले होते हैं।

**ऐरावती**

आरिश्चवल्लीखदिरस्तथा खदिरवल्लरी ॥
ऐरावती सुगन्धा स्याद्वातप्रशमनी स्मृता ।
ऐरावती रसे पाके चाम्लोष्णाऽनिलकासहा ॥

**पर्याय**—आरि, वल्लीखदिर, खदिरवल्लरी, सुगन्धा, वातप्रशमनी ये पर्याय ऐरावती के हैं ।

**गुणधर्म**—ऐरावती अम्लरस, अम्लविपाक, उष्ण एवं वात तथा कफनाशक होता है । —पृ० १५४

**सूक्ष्मैला**

( सूक्ष्मोपकुञ्चिका तुत्था कोरङ्गी द्राविडी त्रुटिः । )
एला चन्द्रा चन्द्रबाला बालैला बहुलात्रुटिः ॥
सूक्ष्मैला द्राविडी बाला क्षुद्रैला निष्कुटिर्द्विपा ।
कपोतवर्णा कोरङ्गी त्रिदिवा निस्त्रुटिर्मषी ॥

**पर्याय**—एला चन्द्रा, चन्द्रबाला, बालैला, बहुलात्रुटि, निष्कुटि, द्राविडी, बाला, क्षुद्रैला, द्विपा, कपोतवणी, कोरङ्गी, त्रिदिवा, निस्त्रुटि, और मषी ये पर्याय सूक्ष्मैला ( छोटी इलायची ) के हैं । —पृ० २४८

**भद्रैला**

भद्रैला बृहदेला स्यात् पत्रैला त्वक्सुगन्धिका ।
त्रिपुटा त्रिदिवोद्भूता स्थूलैला कन्यका पुटा ॥

**पर्याय**—बृहदेला, पत्रैला, त्वक्सुगन्धिका, त्रिपुटा, त्रिदिवोद्भूता, स्थूलैला, कन्यका और पुटा ये पर्याय भद्रैला ( बड़ी इलायची ) के हैं । —पृ० २४६

**लवङ्गम्**

लवङ्गं देवकुसुमं श्रृङ्गारं शिखरं लवम् ।
श्रीपुष्पं वारिजं स्नाव्यं दिव्यं चन्दनपुष्पकम् ॥

**पर्याय**—देवकुसुम, श्रृङ्गार, शिखर, लव, श्रीपुष्प, वारिज, स्नाव्य, दिव्य और चन्दनपुष्पक ये लवङ्ग ( लौंग ) के पर्याय हैं । पृ० २४७

**शुण्ठी** सोंठ

शुण्ठी महौषधं विश्वमौषधं विश्वभेषजम् ।
नागरं कटुभद्रञ्च राहुच्छत्रं कटूत्कटम् ॥
नागरं मधुरं पाके स्निग्धोष्णं कटुकं लघु ।
रुच्यं मलानां संग्राहि हृद्यं वायोर्विबन्धनुत् ॥
दीपनं पाचनं वृष्यं स्वर्यं वातकफापहम् ।
निहन्ति शूलहृद्रोगशोफार्शःश्लीपदोदरम् ॥
आनाहश्वासकासामवमीहिध्मामपित्तलम् ।

**पर्याय**—महौषध, विश्वौषध, विश्वभेषज, नागर, कटुभद्र, राहुच्छत्र, और कटूत्कट ये पर्याय शुण्ठी ( सोंठ ) के हैं ।

**गुणकर्म**—सोंठ कटु, मधुरविपाक, स्निग्ध, उष्णवीर्य, लघु, रुचिकारक, मलसंग्राहि, हृदय के लिए हितकर एवं वातविबन्ध को दूर करती है । यह अग्निदीपक, पाचक, शुक्रवर्धक, स्वर को उत्तम करने वाला, वातकफनाशक, शूल, हृद्रोग, शोथ, अर्श, श्लीपद, उदररोग, आनाह, श्वास, कास, आम, वमन, और हिचकी को दूर करता है ।
पृ० २१३

**आर्द्रकम्** अदरख, आदी

कटुभद्रं श्रृगबेरमार्द्रकं कटुकन्दकम् ।
तत्तुल्यमार्द्रकं विद्यात् सुतीक्ष्णं भेदनं गुरु ॥

पाचनं रोचनं वृष्यं कटूष्णं वह्निदीपनम् ।
कफानिलहरं स्वर्यं विबन्धानाहशूलजित् ॥

पर्याय—कटुभद्र, शृगवेर, कटुकन्द ये पर्याय आर्द्रक के हैं ।

गुणकर्म—अदरख सोंठ के समान गुणवाला, तीक्ष्ण, मल का भेदन करने वाला, गुरु, पाचक, रुचिकारक, शुक्रवर्धक, कटु, उष्णवीर्य, अग्निदीपक, तथा कफ और वायु को नष्ट करने वाला, स्वर को उत्तम बनाने वाला, एवं विबन्ध, आनाह और शूल को दूर करने वाला है । पृ० २१३–१४

चन्दनम् श्वेत चन्दन

भद्रश्रियं मलयजं चन्दनं श्वेतचन्दनम् ।
भद्रश्री मलयं शीर्षचन्दनं शिशिरं हिमम् ॥
श्वेतश्रेष्ठं गन्धसारं महार्हं तिलपर्णकम् ।
तिलपर्णी चन्द्रद्युतिस्तत्प्रवालफलं स्मृतम् ॥

पर्याय—भद्रश्रिय, मलयज, मलय, शीर्षचन्दन, शिशिर, हिम, श्वेतश्रेष्ठ, गन्धसार, महार्ह और तिलपर्ण ये श्वेतचन्दन के पर्याय हैं ।

रक्तचन्दनम् लालचन्दन

अन्यद्रक्तं रक्तसारं रञ्जनं हरिचन्दनम् ।
ज्योतिःसोमं ताम्रसारं ताम्रद्रुः क्षुद्रचन्दनम् ॥

पर्याय—रक्तसार, रञ्जन, हरिचन्दन, ज्योतिः सोम, ताम्रसार, ताम्रद्रुः, और क्षुद्रचन्दन ये लालचन्दन के पर्याय हैं ।

पीतचन्दनम् पीलाचन्दन

कालीयकं पीतकाष्ठं पीतं नारायणप्रियम् ।
मलयोत्थं पीतसारं तृतीयं वर्णकृद्धिमम् ॥

पर्याय—कालीयक, पीतकाष्ठ, पीत, नारायणप्रिय, मलयोत्थ और पीतसार ये पीतचन्दन के पर्याय हैं।

पीजचन्दन को 'कलम्बकं' भी कहते हैं।

**कैरातचन्दनम्**

कैरातचन्दन—नातिशीतं श्वेततमं कैरातश्च शिलोद्भवम्।
बर्बरचन्दन—श्वेतवर्णं बर्बरोत्थं निर्गन्धं बर्बराह्वयम्।
हरिचन्दन—यावकं पीतकाष्ठं च कृत्रिमं हरिचन्दनम्।

पर्याय—कैरातचन्दन के पर्याय हैं नातिशीत, श्वेततम, कैरात और शिलोद्भव।

बर्बरचन्दन के पर्याय श्वेतवर्ण, बर्बरोत्थ, निर्गन्ध, बर्बराख्य हैं।

हरिचन्दन—यावक, पीतकाष्ठ, कृत्रिम और हरिचन्दन ये हरचन्दन के पर्याय हैं।

**चन्दन के सामान्य गुणकर्म**

चन्दनं शीतलं रूक्षं तिक्ताभं ह्लादनं लघु।
श्रमशोषविषश्लेष्मतृष्णापित्तास्रदाहहृत्॥

चन्दन शीतल, रूक्ष, तिक्ताभ, ह्लादन और लघु होता है। यह श्रम, क्षय, विष, कफ, प्यास, पित्त, रक्त और दाह को दूर करता है।

पृ॰ २३२

**कर्पूरः　　　　कपूर**

कर्पूरो हिमचन्द्राख्यो भूतीको हिमषालुकः।
शीताभ्रः शीतलरजो धनसारो हिमोपलः॥
मुक्ताफलं तु राजार्हः स्फटिकोपलः।

पर्याय—हिमाख्य, चन्द्राख्य, भूतीक, हिमवालुक, शीताभ्र, शीतलरज, घनसार, हिमोपल, मुक्ताफल, राजार्ह और स्फटिकोपम बे पर्याय कपूर के हैं।

**पर्णकर्पूरः**

तिक्तः शुद्धिकरो मूत्रकृच्चोन्मादकारकः ।
पीनसं नाशयत्येव कर्पूरः पर्णसंज्ञक ॥

पर्णकपूर तिक्त, शोधक, मूत्रल, उन्मादकारक, एवं पीनस को दूर करने वाला होता है ।

**चीनाककर्पूरः**

चीनाकः कृत्रिमः सर्वः कर्पूरः व्याधिनाशनः ।
कुष्ठकण्डूवमिहरो कृमिघ्नस्तिक्त उच्यते ॥

चीनिया कपूर रासायनिक बिधि से निर्मित कृत्रिम कपूर होता है । यह तिक्त, सर्वव्याधि को नष्ट करने वाला, विशेषतः कुष्ठ, खुजली, वमन और कृमि को दूर करने वाला होता है । पृ० २३६–२३८

**मुरा** मुरामांसी

मुरा गन्धवती दैत्या हृद्या गन्धकुटा कुटी ।
भूरिगन्धा च सुरभिर्गन्धाद्या गन्धमादिनी ॥
मुरा तिक्ता हिमा स्वाद्वी लघ्वी पित्तानिलापहा ।
ज्वरासृग्भूतरक्षोघ्नी कुष्ठकासविनाशिनी ॥

**पर्याय**—गन्धवती, दैत्या, हृद्या, गन्धकुटा, कुटी, भूरिगन्धा, सुरभि, गन्धाद्या और गन्धमादनी ये पर्याय मुरा के हैं ।

**गुणकर्म**—मुरा तिक्त-मधुर, शीतवीर्य और लघु होती है । यह पित्त, वात, ज्वर, रक्तविकार, भूत, राक्षस, कुष्ठ एवं कास को दूर करने वाली होती है । पृ० २५७

**नखम्** नख

सन्धिनालः कररुहः करजो नखरः खरः ।
शंखश्चाश्वखुरः शुक्तिः शिल्पी नागहनुर्हनुः ॥

बदरीच्छदनं कोशी चान्या हृद्विलासिनी ।
शार्दूलजं व्याघ्रनखं व्यालप्रहरणं नखम् ॥
व्याघ्रांघ्रिजं व्याघ्रतलं कूटस्थं चक्रकारकम् ।
शार्दूलं पौरसं पौरं भृंगनिर्लौहबर्बरम् ॥

नखद्वयं लघु स्वादु कटुकं रसपाकयोः ।
तिक्तोष्णं शुक्रलं वर्ण्यं हृद्यं हन्ति कफानिलौ ॥

विषकुष्ठनखस्वेददौर्गन्ध्याश्रीग्रहज्वरान् ।

**पर्याय**—सन्धिनाल, कररुह, करज, नखर, खर, शंख, अश्वखुर, शुक्ति, शिल्पी, नागहनु, हनु, बदरीच्छदन, कोशी ये नख के पर्याय हैं।

दूसरा भेद व्याघ्र नख है जिसके पर्याय हृद्विलासिनी, शार्दूलज, व्यालप्रहरण, नख, व्याघ्रांघ्रिज, व्याघ्रतल, कूटस्थ, चक्रकारक, शार्दूल, पौरस, पौर, भृङ्ग, निर्लौह और बर्बर है।

**गुणकर्म**—दोनों प्रकार के नख लघु, मधुर, तिक्त एवं कटु, कटुविपाक, उष्णवीर्य, शुक्रजनक, वर्ण्य, हृदय के लिए हितकर, तथा कफवात को दूर करते हैं। ये विषनाशक, कुष्ठहर, नखरोग, स्वेद, दुर्गन्ध, अलक्ष्मी, ग्रहबाधा और ज्वर को नष्ट करने वाले हैं।

पृ० २८८–२८९

—∞○∞—

# अनुक्रमणी

# श्लोकानामनुक्रमणी

समाप्ताचेयमनुक्रमणी

